तदा वाणी समुत्पन्ना बलखाने शृणुष्व भो ।
अवध्या च सदा नारी त्वया वध्या ह्यधर्मिण- ॥१३६॥
फलमस्य विवाहे स्वे भोक्तव्य पापकर्मण ।
इति श्रुत्वा तदा दु खी बलखानिर्ययौ पुरम् ॥१३७॥
ततस्तु सैनिका सर्वे महाहर्षसमन्विता ।
शतोष्ट्रभारवाह्यानि लुठयित्वा धनानि च ॥१३८॥
महावती समाजग्मु कृतकृत्यत्वमागता ।
हतशेषैश्चार्द्धसैन्यै सहिता गेहमाययु ॥१३९॥

तालन, देवसिंह और रामांश को उस प्रकार का करके तथा कुल वानर अन्य शत्रुओ को चले गए थे ॥१३४॥ कृष्णांश को माया से मोहित करके शीघ्र माया से समाहित कर लिया था । वहाँ पर एक सौ शूरो के हत हो जाने पर बलखानि अमर्षित हो गया था । और उसका शिर लाकर उसने चिता मे फैंक दिया था ॥१३५॥ उस समय मे आकाश से वाणी का प्रादुर्भाव हुआ था । हे बलखानि ! सुनो, नारी सदा वध के योग्य नही होती है । तूने इसका वध किया है अत तू अधर्मी है । अब इस पाप कर्म का फल तुझे अपने विवाह मे भोगना ही चाहिए । यह श्रवण करके बलखानि उस समय बहुत ही दु खित हुआ और पुर को चला गया था ॥१३६॥१३७॥ इसके अन तर समस्त सैनिक महान् हर्ष से समन्वित होकर सौ ऊँटो के वहन के योग्य भार के बराबर धनों को लूटकर महावती को चले गए थे और कृतकृत्यता को प्राप्त हो गए थे । जो मरने न बच गये थे व शेष अर्ध सैन्यो के साथ घर को आ गये थे ॥१३८॥१३९॥




[ प्रथम खण्ड समाप्त ]